प्रत्यक्षादेरनुत्पत्तिः प्रत्यक्षाभाव उच्यते ।
सात्मनःपरिणामो वा विज्ञानं वाऽन्यवस्तुनि ॥
(श्लोकवार्त्तिक, अभावप्रकरण कारिका-११)।

नास्ति इत्याकारक जो प्रतीतिसिद्ध अर्थ है, वह भूतल से अतिरिक्त स्मर्यमाण घटविषयक है। भूप्रदेश तो उसका अधिकरण है और वही प्रमेय है। नास्तितारूप अभावात्मक प्रमेय चार प्रकार के होते हैं, उनका संग्रह वार्त्तिककार ने किया है—

वस्त्वसंकरसिद्धिश्च तत्प्रामाण्यसमाश्रया ।
क्षीरे दध्यादि यन्नास्ति प्रागभावः स उच्यते ॥
नास्तिता पयसा दध्नि प्रध्वंसाऽभाव उच्यते ।
गवि योऽश्वाद्यभावस्तु सोऽन्योऽन्याभाव उच्यते ॥
शिरसोऽवयवा निम्ना वृद्धिकाठिन्यवर्जिता ।
शशशृंगादिरूपेण सोऽत्यन्ताभाव उच्यते ॥
क्षीरे दधि भवेदेवं दध्नि क्षीरं घटे पटः ।
शशे शृंगं पृथिव्यादौ चैतन्यं मूर्तिरात्मनि ॥
अप्सु गन्धो रसश्चासौ वायौ रूपेण तौ सह ।
व्योम्नि संस्पर्शता ते च न चेदस्य प्रमाणता ॥
न च स्याद्व्यवहारोऽयं कारणादिविभागतः ।
प्रागभावादिभेदेन नाऽभावो भिद्यते यदि ॥
(श्लोकवार्त्तिक–अभावप्रकरण–कारिका–२-७)।

निष्कर्ष यह है कि जिस प्रकार किसी वस्तु का प्रत्यक्ष करने में इन्द्रिय को करण कहा जाता है और शाब्दबोध में शब्द को अथवा शब्दज्ञान को कारण माना जाता है, उसी तरह अभाव का प्रत्यक्ष करने में अभावप्रमाण को ही करण कहा जाता है। यह अभाव चार प्रकार का होता है। उक्त चतुर्विधता को वार्त्तिककार ने श्लोकवार्त्तिक में बतलाया है—

क्षीरे दध्यादि यन्नास्ति प्रागभावः स उच्यते ।
(भाट्टचिन्तामणिकार गागाभट्ट ने प्रागभाव को स्वीकार नहीं किया है।)।
नास्तिता पयसो दध्नि प्रध्वंसाभाव इष्यते ॥
गवि योऽश्वाद्यभावस्तु सोऽन्योन्याभाव उच्यते ।
शिरसोऽवयवा निम्ना वृद्धिकाठिन्यवर्जिताः ।
शशशृंगादिरूपेण सोऽत्यन्ताऽभाव उच्यते ॥ इति ॥

**शङ्का**—प्रमेय के विद्यमान रहने पर ही उसके प्रतीत्यर्थ प्रमाण को स्वीकार किया जाता है। अभावसंज्ञक कोई पदार्थ है ही नहीं। घटो नास्ति अर्थात् घटाऽभाव कहने पर अधिकरण के अतिरिक्त किसी अन्य पदार्थ की प्रतीति नहीं होती, जिसकी प्रतीति

के लिये इस षष्ठ पदार्थ (अभाव = अनुपलब्धिरूप) को स्वीकार किया जाय? कहा भी है—

तत्र पञ्चविधं मानं प्रत्यक्षमनुमा तथा ।
शास्त्रं तथोपमानार्थापत्ति इति गुरोर्मतम् ।।
अभावाख्यं प्रमाणं ये षष्ठमाहुर्मनीषिणः ।
तेषां प्राभाकरैरेवं प्रत्यादेशोऽयमुच्यते ।।
प्रमाणं खलु कस्याऽपि प्रमेयस्यावबोधकम् ।
तस्याऽभावस्य किं तावत् प्रमेयमिति चिन्त्यताम् ।।
ननु नास्तीतिबुद्धौ तु बोध्यं यदुपकल्पितम् ।
अभावस्य प्रमाणस्य तत् प्रमेयं भविष्यति ।।

(परिहारमाह)—

तत्र तन्मात्रधीर्येयं दृश्ये च प्रतियोगिनि ।
नास्तित्वं सैव भूभागे घटादिप्रतियोगिनः ।।
मेयाऽभावे ततो मानमभावाख्यं कथं भवेत् ।।
अभावव्यवहारोऽपि निःशङ्कगमनादिकः ।
तन्मात्राऽनुभवेनैव यथोक्तेन प्रवर्तते ।।
यदा यत्र च दृश्यत्वं सत्यप्यनुपलम्भनम् ।
तदाऽभावव्यवहृतिस्तदानीं सम्प्रवर्तते ।। इति ।।

(प्रभाकरमतस्याऽनुवादः)

**यस्तु नास्तित्वमपह्नुत्य प्रमेयाऽभावात् षष्ठं प्रमाणं नास्तीत्याह, तस्य दृश्याऽदर्शनाऽनन्तरं नास्तीह भूतले घट इत्येवमुपजायमानस्य ज्ञानस्य किमालम्बनम्? न भूतलम्, सत्यपि घटे प्रसङ्गात्। तथा गवि योऽश्वोऽयं न भवतीति प्रत्ययः, रूपे च रसो न भवतीति तस्य किमालम्बनम्? न गोरूपम्, तस्य प्रतियोग्यनपेक्षप्रतीतिकत्वात्। अश्वो न भवतीति ज्ञानस्य प्रतियोग्यपेक्षत्वात्। गोरूपाऽऽलम्बनत्वे च सिंहादावश्वोऽयं न भवतीति प्रत्ययो न स्यात्, गोरूपस्य तत्राऽभावात्।**

**यस्त्विति** । जो प्रभाकर तथा तत्पक्षीय अनुयायी अभावाऽभावादी हैं, वे नास्तित्वम् अर्थात् अभाव पदार्थ का अपह्नुत्य = अपलाप करके कहते हैं कि अभावसंज्ञक तो कोई पदार्थ ही नहीं है, अतः **प्रमेयाऽभावात् षष्ठं प्रमाणं नास्ति**। अभिप्राय यह है कि प्रमेय हो तो प्रमाण की आवश्यकता होती है। जब प्रमेय ही नहीं है, तो उसके बोधनार्थ प्रमाण की कोई आवश्यकता नहीं है। एवञ्च अनुपलब्धि- (अभाव) रूप षष्ठ प्रमाण को अनावश्यक समझनेवाले प्रभाकरानुयायियों के मत में दृश्याऽदर्शनानन्तरम् = दर्शनयोग्य घटादि पदार्थ के अदर्शनानन्तर = अनुपलब्धि के अनन्तर (पश्चात्) घटो नास्ति इत्या-

कारक होनेवाले ज्ञान का किम् आलम्बनम् कौन सा विषय कहलायेगा; क्योंकि ज्ञान, इच्छा, कृति आदि पदार्थ सर्वदा सविषयक ही हुआ करते हैं—यह नियम है। तब घटो नास्ति इत्याकारक अभावज्ञान का विषय भूतल तो हो नहीं सकता; क्योंकि घट के विद्यमान रहने पर भी भूतल की विद्यमानता रहती ही है, उसी कारण घटो नास्ति यह ज्ञान होने का प्रसंग आ जायेगा। तब अन्योऽन्याऽभाव का विषय पूछ रहे हैं—**तथेति**। गौः अश्वो न भवति, रूप रस नहीं है = रूपं रसो न भवति- यह ज्ञान तो होता ही है। यदि अभाव नाम का कोई पदार्थ ही नहीं है, तो अभाव ज्ञान का विषय किसे बनायेंगे? क्योंकि ज्ञान तो विना विषय के होता ही नहीं। उक्त ज्ञान का विषय, न गौ को कह सकते हैं और न रूप को कह सकते हैं।

**शङ्का**—उक्त ज्ञान का विषय गोरूप को ही कहा जाय तो क्या हानि है?

**समाधान**—उक्त ज्ञान का विषय गोरूप नहीं कह सकते; क्योंकि गोरूप ज्ञान को प्रतियोगिज्ञान की अपेक्षा नहीं होती; किन्तु गौः अश्वो न भवति इस ज्ञान को तो प्रतियोगी जो अश्व, उसके ज्ञान की अपेक्षा हुआ करती है; क्योंकि अभावज्ञानस्य प्रतियोगिज्ञान-सापेक्षत्वात् अर्थात् अभावज्ञान को प्रतियोगिज्ञान की अपेक्षा सर्वदा ही रहती है। प्रस्तुत में गोरूप निष्ठ विषयता नहीं है। यदि गोरूप में ही विषयता रहती तो अश्वज्ञान के विना भी गौः अश्वो न भवति इत्याकारक ज्ञान हुआ होता, किन्तु होता नहीं है। इसी प्रकार रूपं रसो न भवति—यहाँ भी समझ लेना चाहिये।

गौः अश्वो न भवति—इस स्थल में गोरूप को विषय मानने पर एक दूसरा दोष प्राप्त होगा— गोरूपाऽऽलम्बनत्वे च सिंहादावश्वोऽयं न भवतीति प्रत्ययो न स्यात्, गोरूपस्यतत्राऽभावात्। अर्थात् अश्वो न भवति इत्याकारक ज्ञान को गोरूपविषयक यदि मानें तब सिंह आदि में गोरूप के नहीं रहने से (गोरूप का अभाव रहने से) विषय का ही अभाव होगा, उसी कारण सिंहः अश्वो न भवति यह प्रतीति नहीं हो पायेगी। गोरूपस्य = गवाकृतेः और तत्र का अर्थ सिंहादौ अभावात् समझना चाहिये।

**अथ योऽश्वाद् भेदो गवादिष्वनुस्यूतः सोऽस्यालम्बनमित्युच्यते? कोऽयं भेदो नाम? यदीतरेतराऽभावः समाश्रितस्तर्ह्यभावः। अथ पृथक्त्वं नामगुणविशेषो भेद इत्युच्यते? ततस्तस्य द्रव्यगतत्वाद् गुणेषु रूपादिषु रसो न भवति रूपम्, रूपं न भवति रसः– इतीतरेतराऽभावप्रत्ययो न स्यात्।**

अर्थात् गौरश्वो न भवति इत्याकारक ज्ञान का अश्वभिन्न सभी गवादिकों में रहने वाला अश्व-प्रतियोगिक जो भेद है, उसी को विषय समझ लीजिये। तब भेद का स्वरूप क्या है? यदि उस स्वरूप को इतरेतराऽभाव (अन्योऽन्याभाव) रूप कहेंगे, तो अभाव का स्वीकार आपने कर ही लिया—यह कहना होगा। यदि यह कहें कि भेद का स्वरूप

पृथक्त्व नामक गुणविशेष ही है, तो उक्त भेद को द्रव्यनिष्ठ कहना होगा। तब रूप आदि गुणों में रस को रूप शब्द से अथवा रूप को रस शब्द से नहीं कहा जाता अर्थात् रसः रूपं न, अथवा रूपं रसो न– इत्याकारक अन्योऽन्याऽभावविषयकज्ञान नहीं हो सकेगा।

अभाव के सम्बन्ध में प्राभाकर मीमांसकों का कहना है कि प्रमेय को जानने के लिये प्रमाण की आवश्यकता होती है। अभाव पदार्थ का कोई मूर्तिमान आकार तो दृष्टिगोचर होता नहीं। अतः उसे जानने के लिये अनुपलब्धि नामक षष्ठ प्रमाण के स्वीकार करने की कोई आवश्यकता नहीं है। वह अभाव अधिकरण से पृथक् नहीं है, अपितु अधिकरणस्वरूप ही है। प्रभाकर के साक्षात् शिष्य श्री शालिकनाथ ने कहा भी है—प्रमेय के ज्ञापक को ही प्रमाण कहते हैं। अतः अनुपलब्धि नामक प्रमाण के प्रमेय का विचार करना होगा। प्रतियोगी के दिखाई देने पर जो भूतल मात्र की प्रतीति होती है, उसी को अभाव अथवा 'नास्ति' शब्द से कहते हैं।

अतः प्रमेय का अभाव रहने पर अनुपलब्धिसंज्ञक प्रमाण को अतिरिक्त (पृथक् = स्वतन्त्र प्रमाण के रूप में) कैसे कहा जायेगा? इसी अभिप्राय को पञ्चिकाकार श्रीशालिकनाथ ने कहा है—

प्रमाणं खलु कस्याऽपि प्रमेयस्याऽवबोधकम् ।
तस्याऽभावस्य किं तावत् प्रमेयमिति चिन्त्यताम् ॥
तत्र तान्मात्रधीर्येयं दृश्ये च प्रतियोगिनि ।
नास्तित्वं सैव भूभागे घटादिप्रतियोगिनः ॥
मेयाऽभावे ततो मानमभावाख्यं कथं भवेत्? ॥

(प्रकरणपञ्चिका)

(शालिकनाथमिश्र–मतानुवादः)

**यस्तु वैयात्याद् भूतलप्रतीतिव्यतिरेकेण घटो नास्तीत्येवंविधा प्रतीतिरेव नास्ति इति वदति, स भूतलादिप्रतीतिमप्यपह्नुवीत, अविशेषात्। घटोऽत्र भूतले नास्तीति व्यवहारस्य किं कारणम्? दृश्ये घटे यद्भूतलमात्रविषयं ज्ञानम्, एकाकी भूतलविषयमित्यर्थः, तदस्य कारणमिति चेत्? तथा सति पटवद्भूतलोपलम्भे घटो नास्तीति व्यवहारो न स्याद् भूतलमात्रोपलम्भाऽभावात्। घटविविक्तभूतलोपलम्भ इति चेत्? कोऽयं घटविवेकः? यदि भूतलरूपमेव, घटवत्यपि प्रसङ्गः। घटसंयोगाऽभावश्चेत्? अङ्गीकृतस्तर्ह्यभावः।**

**शङ्का—यस्तु वैयात्यादिति** । यदि घटो नास्ति कहने पर भूतलप्रतीति से भिन्न अभावविषयक कोई प्रतीति होती हो, तो उसकी उपपत्ति को संगत करने के लिये अभाव को स्वीकार किया भी जाता है, किन्तु ऐसी कोई स्थिति नहीं है। अर्थात् जो लोग

नास्तित्व (अभाव) का अपलाप करके (अपह्नव करके) प्रमेयाऽभाव को षष्ठ प्रमाण नहीं है, ऐसी धृष्टता के साथ कहते हैं, उनके मत में किसी दृश्य वस्तु के अदर्शन के पश्चात् (दर्शन के योग्य घट-पटादि वस्तु के नहीं दिखाई देने पर) अस्मिन् भूतले घटो नास्ति = इस भूतल पर घट नहीं है–इत्याकारक जो ज्ञान होता है, वही तो घटाऽभाव विषयक ज्ञान है। प्राभाकरों ने कहा भी है—न भावाऽतिरिक्तोऽभावोऽङ्गीक्रियते, भावस्त्वेकाकी सद्वितीयश्चेति द्वयीमवस्थामनुभवति। तत्रैकाकी भावः स्वरूपमात्रमुच्यते। भूतलादिभावानामवगतिः—एका तावद् भावान्तरसंसृष्टविषया, अपरा च तदेकविषया, याऽपि च सा तदेकविषया बुद्धिः, सा च द्वेधा–तदन्येषु प्रतियोगिषुबुद्धिः, सैव तेषां प्रतियोगिनामभाव इत्युच्यते। अतो दृश्यप्रतियोगिविषया तदेकोपलब्धिरेव वरमभावोऽस्तु इत्यादि। उक्त कथन का निष्कर्ष यह है कि जो मीमांसक बड़ी धृष्टता के साथ कहता है कि घटो नास्ति– इत्याकारक प्रतीति नहीं होती, केवल भूतल की ही प्रतीति होती है–यह कहने वाला भूतलप्रतीति का भी निषेध कर देगा; क्योंकि दोनों में कोई विशेषता ही नहीं है। समस्त लोकप्रसिद्ध अभावप्रतीति का भी अपह्नव (अपलाप) करने के लिये यदि वह उद्यत है, तो वह भूतलप्रतीति का भी अपह्नव (अपलाषप) क्यों नहीं करता? उसका भी अपलाप करे। क्योंकि लोक- प्रसिद्धत्व और अप्रसिद्धत्व–दोनों में कोई विशेषता तो है ही नहीं।

· इस पर सिद्धान्ती पूछता है—घटोऽत्र भूतले नास्तीति व्यवहारस्य किं कारणम्? अर्थात् यदि अभावसंज्ञक कोई स्वतन्त्र पदार्थ है ही नहीं, तो घटो नास्ति यह व्यवहार क्यों किया जाता है? घटो नास्ति– इस व्यवहार का कारण क्या है? क्या भूतलमात्र विषयक ज्ञान कारण है, अथवा घटविविक्त भूतलज्ञान कारण है? यदि भूतलमात्रविषयक ज्ञान इस प्रथम पक्ष को स्वीकार करते हैं, तो जिस भूतल में पट हैं, उस भूतल का ज्ञान होने पर घट नहीं है—यह व्यवहार नहीं कर सकेंगे; क्योंकि भूतलमात्र की उपलब्धि नहीं हो रही है। अर्थात् यद्यपि घट का दृश्यत्व है, तथापि घट का दर्शन (ज्ञान) नहीं हो रहा है, किन्तु भूतलमात्र का ज्ञान हो रहा है और वही ज्ञान अस्य अर्थात् घटो नास्ति– इस व्यवहार का कारण है।

उक्त कथन पर दोष-प्रदर्शन कर रहे हैं—**तथासतीति**। दोष यह होगा कि यदि घटो नास्ति–इस व्यवहार का कारण भूतलमात्रज्ञान को ही माना जाय, तो पटविशिष्ट भूतलज्ञान के समय भूतलमात्र का ज्ञान नहीं होने से घटो नास्ति–यह व्यवहार हो ही नहीं सकेगा, किन्तु ऐसा तो होता नहीं। पटविशिष्ट भूतल की उपलब्धि होने पर भी घटो नास्ति यह व्यवहार तो होता ही है।

**घटविविक्तेति**। यदि घटविविक्त भूतलज्ञान–इस द्वितीय पक्ष को स्वीकार करते हैं तो क्या दोष है? उक्तं च—न तदेकविषयबुद्धिमात्रमभावोऽभिधीयते, किन्तु दृश्ये प्रतियोगिनि या तदेकविषया बुद्धिः सा तदभावो व्यपदिश्यते, तेन यस्मिन् प्रतियोगिनि दृश्ये

या तदेकविषयाबुद्धिः, सा तदभाव इति विशेषव्य-पदेशः प्रवर्तते, तेन इह भूतले घटो नास्ति इति किमुक्तं भवति? दृष्येऽपि घटे, भूतलमात्रमुपलभ्यत इति इत्यादि।

इस द्वितीय पक्ष में भी को नाम घटविवेक:? अर्थात् इस घटविवेक का स्वरूप क्या है? क्या वह भूतलरूप है अथवा घटसंयोगाऽभाव रूप है? यदि घटविवेक को भूतल-रूप ही कहते हैं, तो घटवति अपि भूतले = घटवद्भूतल पर भी भूतलरूपता के विद्यमान रहने से घटविवेक के विद्यमान होने से घटो नास्ति–यह व्यवहार हो ही सकता है, किन्तु ऐसा होता नहीं है।

यदि घटसंयोगाऽभावरूप द्वितीयपक्ष को स्वीकार करते हैं, तो घटसंयोगाऽभाव भी अभावरूप ही है। अत: उसे स्वीकार कर लेने पर तो आपने अभाव पदार्थ को स्वीकार कर ही लिया, उसमें अब कोई विवाद ही नहीं रहा।

**स्यान्मतम्—यदभाववादिनोऽभावज्ञानस्य कारणम्, तदेवाऽस्माकं व्यवहारकारणं भवतु इति। नैवं वक्तुं शक्यम्। मम हि दृश्याऽदर्शनम-भावज्ञानकारणम्, अदर्शनञ्च दर्शनाऽभावो न चाऽसौ भवताऽङ्गीकृतः, अभावाऽभ्युपगमप्रसङ्गात्। प्रमाणाऽभावाङ्गीकारे वा किमपराद्धं प्रमेया-ऽभावेन।**

**स्यान्मतमिति**। आप जैसे अभाववादी के मतानुसार अभावज्ञानः का जो कारण है, वही हमारे मत में भी घटो नास्ति इत्याकारक व्यवहार का कारण होगा। अतिरिक्त कारण की कल्पना करने की क्या आवश्यकता?

**समाधान— नैवं वक्तुं शक्यमिति**। अर्थात् यह (अतिरिक्त कल्पना करने की क्या आवश्यकता) नहीं कह सकते। **मम हि दृश्याऽदर्शनमिति**। अर्थात् मेरे मत में अदर्शन ही, अभावज्ञान का कारण है, किन्तु उसे आप नहीं मान रहे हैं; क्योंकि अदर्शन को दर्शनाऽभावरूप माना जाता है। यदि दर्शनाऽभाव को प्रमाणाऽभावस्वरूप कहते हैं और उसे आपने घटो नास्ति इत्याकारक व्यवहार का कारण जब स्वीकार कर ही लिया है, तो प्रमेयाभाव ने क्या अपराध किया है कि प्रमेयाऽभाव को स्वीकार करने में आपको भय लग रहा है? अर्थात् जिससे प्रमेयाऽभाव को स्वीकार करने में आपको हिच-किचाहट हो रही है।

**ननु प्रथमं प्रत्यक्षेण भूतलं गृहीत्वा पश्चादभावो बोद्धव्यस्तत्राऽभाव-ज्ञानात् प्राग् यादृशं भूतलज्ञानं, तादृशादेव व्यवहारो भवतु। तदिद-मुक्तोत्तरम्, तथाहि— यस्यामवस्थायां भूतलस्वरूपज्ञानं घटतद-भावयोश्चाऽज्ञानम् = ज्ञानाऽभावः, तेन घटतदभावज्ञानशून्यं भूतल-ज्ञानं, तस्यामवस्थायामस्माभिरुपेयते, तदेव च भूतलमात्रवेदनमित्यु-च्यते। स्वरूपमात्रं दृष्ट्वा च इत्यादिषु मात्रशब्देन हि घटतदभाव-**

**वेदनयोरभाव उच्यते, भूतलमात्रं ज्ञायते, न घटस्तदभावो वेत्यर्थः।**

**शङ्का— ननु प्रथमं प्रत्यक्षेणेति।** प्रथमतः प्रत्यक्ष प्रमाण से भूतल को जानने के बाद ही अभाव का ज्ञान हो पायेगा अर्थात् भूतलवृत्ति घटाभाव का ज्ञान जो तुम्हें हो रहा है, वह अधिकरण के ज्ञान होने के पश्चात् ही आधेय का ज्ञान हो रहा है। इसलिये घटाभाव का ज्ञान होने के पूर्व भूतलरूप अधिकरण का ज्ञान तुम्हें हुआ है—यह तुम्हें स्वीकार करना ही होगा। अतः तुम्हारे मत में अभावज्ञान के पूर्व यादृश भूतलज्ञान हुआ है, तादृश ही भूतलज्ञान मेरे मत में भी घटो नास्ति इत्याकारक व्यवहार का कारण है, इसलिये कोई अनुपपत्ति नहीं हो रही है।

इसपर ग्रन्थकार श्री पार्थसारथिमिश्र ने कहा है—**न तदिदमुक्तोत्तरम् इति**। उत्तर हम दे चुके हैं। इसी उक्त कथन को ग्रन्थकार और अधिक स्पष्ट कर रहे हैं—**तथाहि इति**। अर्थात् जिस स्थिति में भूतल के स्वरूप का ज्ञान था, वैसे ही घट और उसके अभाव का अज्ञान = ज्ञानाऽभाव भी था, अतएव घट और तदभावज्ञान से रहित भूतल का ज्ञान उस अवस्था में हमने माना है, उसी को भूतलमात्रवेदन कहा करते हैं। वार्त्तिककार ने भी इसी का समर्थन स्वरूपमात्रं दृष्ट्वा से किया है। वार्त्तिककार ने मात्र शब्द का प्रयोग किया है। उसके द्वारा घट और तद्भाव–दोनों के ज्ञान का अभाव बतलाया है। अर्थात् भूतलमात्र का ज्ञान होता है, घट और तदभाव का नहीं। वार्त्तिककार के कथन का निष्कर्ष यह है कि अभावज्ञान के विना ही भूतलस्वरूप का ज्ञान पहिले होता है और वही घटो नास्ति इत्याकारक प्रयोग करने में कारण है और वही नास्ति शब्द का वाच्य अर्थ है—इत्याकारक जो भ्रम प्रतिवादी को हो रहा है, उसके निराकरणार्थ तेन नैवं भ्रमितव्यम्। अर्थात् उसे ऐसा भ्रम नहीं करना चाहिये।

**तेन यदि भवानपि घटादिज्ञानाऽभावयुक्तं भूतलज्ञानमङ्गीकुर्यात्, ततो ज्ञानाऽभावाङ्गीकारात् घटाऽभावोऽप्यङ्गीकर्तव्य इत्युक्तमेव। तेन नैवं भ्रमितव्यम्—अभाववादिनाऽपि 'स्वरूपमात्रं दृष्ट्वा च पश्चात् किञ्चित् स्मरन्नपि' इति वदता भावज्ञानातिरेकेण तन्मात्रवेदनमङ्गीकृतम्, तदेव दृश्ये प्रतियोगिनि नास्तीति व्यवहारकारणत्वान्नास्तीति शब्दस्याऽभिधेयम् इति। तस्य हि ज्ञानाऽभावाभिप्रायो मात्रशब्दः। न चाऽसौ भवतोऽस्ति, अतो मात्रशब्दस्याऽर्थाऽभावाद् भूतलवेदनमेव कारणमिति वक्तव्यम्। ततश्च घटवत्यपि प्रसङ्ग इति स्थितं दूषणम्।**

भ्रम का विषय मूल ग्रन्थ में अभाववादिनाऽपि से आरम्भ कर नास्तीति शब्दस्याऽभिधेयम् तक समझना चाहिये। दृश्ये प्रतियोगिनि यहाँ सप्तमी का अर्थ विषयत्व है। अर्थात् दृश्यघटलक्षणप्रतियोगिविषयको यो नास्तीति व्यवहारः, तत्कारणत्वाद यद् भूतलस्वरूपमात्रविज्ञानं तदेव नास्तीति शब्दाऽभिधेयम्। उक्त अभिप्राय का भ्रमत्व उप-

पादन करते हुए ग्रन्थकार ने तस्य हि ज्ञानाऽभावाऽभिप्रायो मात्रशब्दः इत्यादीति कहा है। इसी अभिप्राय से प्रभाकर को जो भ्रम हो रहा है, उसका निराकरण प्रतिवादी कर रहा है— **तेन यदि भवानपि इति। तस्य हि ज्ञानाऽभावाऽभिप्राय इति**। तस्य = अभाव-वादी वार्त्तिककार के द्वारा उल्लिखित स्वरूपमात्रं दृष्ट्वापि वचन में मात्र शब्द को ज्ञानाऽ-भावपरक बतलाया है। तथा च स्वरूपमात्रं दृष्ट्वा का अर्थ यह होगा कि घटवदभावयो-र्ज्ञानाऽभावपूर्वकं यद् भूतलस्वरूपज्ञानं, तद् भूतलस्वरूपमात्रज्ञानम्।

**न चाऽसौ इति**। न चाऽसौ = अभावो भवता स्वीकृतोऽस्ति, येन तव मते मात्र-शब्दस्य सार्थक्यं स्यात्। अर्थात् अभाव को तो आप मानते ही नहीं, जिससे आपके मत में मात्र शब्द का सार्थक्य हो सकेगा। तथा च आपके मत में मात्र का आनर्थक्य होने से भूतलस्वरूपज्ञान है ही नहीं, तब घटो नास्ति इस व्यवहार का कारण क्या है? यह आपको बताना ही पड़ेगा। भूतलस्वरूप का ज्ञान तो घट के विद्यमान रहने पर भी होता ही है, इसलिये घटे सत्यपि घटो नास्ति घट की विद्यमान अवस्था में भी घट नहीं है— यह व्यवहार होने लगेगा; क्योंकि तत्कारणभूत जो भूतलस्वरूपज्ञान है, वह विद्यमान है। इसी आशय को न चाऽसौ भवतोऽस्ति से बतलाया गया है। इसी सन्दर्भ में वार्त्तिककार ने कहा है—

गृहीत्वा वस्तुसद्भावं स्मृत्वा च प्रतियोगिनम् ।
मानसं नास्तिताज्ञानं जायतेऽक्षाऽनपेक्षणात् ।।
स्वरूपमात्रं दृष्ट्वाऽपि पश्चात् किञ्चित् स्मरन्नपि ।
तत्राऽन्यनास्तिता पृष्टस्तदैव प्रतिपद्यते ।। इति ।।

उक्त कथन का अभिप्राय यह है—**स्वरूपमात्रमिति**। प्रातःकाल के समय किसी स्थान पर बैठा हुआ कोई व्यक्ति वहाँ पर व्याघ्र आदि को नहीं देखकर तथा उसका स्मरण भी नहीं होने से और उसके अभाव को भी नहीं जानकर केवल स्थान (देश) मात्र को देखने के बाद किसी अन्य स्थान पर मध्याह्न में पहुँचकर लोगों से पूछता है—प्रातःकाल में इस जगह पर क्या कोई व्याघ्र, गज, सिंह अथवा आदमी आया था? इस प्रकार तब वह उस स्थान को, जिसको पहले से जानता भी है और अन्यान्य बातें याद भी आ रही हैं, तथापि उस स्थान में अन्यान्य व्याघ्र आदि हिंसक प्राणियों के अभाव को भी पहले से नहीं जान रहा है, किन्तु उसी समय जान रहा है और मध्याह्नसमय में प्रातःकालिक अभाव का इन्द्रियसन्निकर्ष नहीं होने के कारण उस प्रातःकालिक अभाव का मध्याह्न काल में होना भी सम्भव नहीं है; क्योंकि प्रत्यक्षज्ञान तो इन्द्रियसन्निकृष्ट वर्तमान विषय (पदार्थ) का हुआ करता है। पहले बता चुके हैं कि अभाववादी ने अपने ज्ञानाऽभाव के अभिप्राय से मात्र शब्द का प्रयोग किया है, किन्तु अभाव को तो प्राभाकर मानते ही नहीं हैं। अतः मात्र शब्द का कोई प्रयोजन नहीं होने के कारण भूतलज्ञान ही अभावज्ञान होने का कारण है—यह कहना होगा। तब भूतल पर घट के विद्यमान होने पर भी घटो

नास्ति—यह व्यवहार होने लगेगा। यह दोष आपके मत में स्थिर रूप से अपना स्थान जमाये हुए है।

**अथ भावे देशान्तरस्थे देशान्तरग्रहणं कारणम् इति मतम्; ततः शाबलेयस्थितं गोत्वं धावलेये नास्तीति व्यवह्रियेत। स्थूणान्तरस्थितश्च वंशः, स्थूणान्तरेऽनुस्यूतोऽपि तत्र नाऽस्तीति व्यवहर्तव्यः स्यात्, अतोऽत्राभाव एव नास्तीति व्यवहारकारणम्, नान्यत्र सद्भावः। स्मर्यमाणे घटे भूतलवेदनं नास्तीति व्यवहारकारणमिति चेत्? न गृह्यमाणस्याऽपि पार्श्वदेशेष्वभावव्यवहारात्। सम्प्रत्यानीतस्य च घटस्य गृह्यमाणस्यैव प्रागयमिह नाऽऽसीत् इति नाऽभावव्यवहारात्।**

**शङ्का**—घटादि भाव पदार्थ के देशान्तर में (अन्य स्थान में) रहने पर, जो देशान्तर अर्थात् भूतलस्वरूप का ज्ञान है, वही नास्ति व्यवहार का कारण है। यह कहने से अभाव की प्रतीति का होना सिद्ध हो जाता है। अभिप्राय यह है कि भावे = प्रतियोगी घट जब देशान्तर में रहता है, तब देशान्तर का = भूतलस्वरूप का जो ज्ञान होता है, वही तो नास्ति इत्याकारक व्यवहार का कारण है—यह मान लिया जाय?

**समाधान**—उपर्युक्त कथन को यदि मान लेते हैं, तो अतिव्याप्ति दोष का प्रसंग प्राप्त होगा। यद्यपि गोत्व गो व्यक्तिमात्र में होता है, तथापि तुम्हारे इस अनुमान से देशान्तर में स्थित अर्थात् शाबलेय संज्ञक गो में गोत्व के स्थित रहने पर देशान्तर-स्थ = गोत्वाऽधिकरणरूप धावलेयसंज्ञक गो के ग्रहण के समय धावलेय में गोत्वं नास्ति इत्याकारक व्यवहार होने लगेगा, किन्तु ऐसा व्यवहार होता नहीं है तथा एक स्तम्भ में रहने वाला **वंश**, दूसरे स्तम्भ में अनुस्यूत रहने पर भी, वहाँ बाँस (वंश) नहीं है—यह व्यवहार होने लगेगा, किन्तु ऐसा व्यवहार अनुचित होने के कारण कभी होता ही नहीं है।

अतोऽत्राऽभाव एव, नास्तीति व्यवहारकारणम्। अर्थात् नास्ति–इत्याकारक व्यवहार का कारण तत्रस्थ (वहाँ रहनेवाला) अभाव ही (कारण) है। निष्कर्ष यह है कि देशान्तर में घट के विद्यमान रहने पर भी देशान्तर (भूतलस्वरूप) का ज्ञान अभाव–व्यवहार का कारण नहीं बनेगा। नास्ति इत्याकारक व्यवहार का कारण तत्रस्थ अभाव ही कहलयेगा। सिद्धान्ती का अभिप्राय यह है कि अन्यत्र सत्ता (विद्यमानता) का होना कारण नहीं। अन्यत्र प्रतियोगी का अन्यत्र सद्भाव होना कारण नहीं होगा। अन्यथा शशश्रृंगे नास्ति—यह व्यवहार नहीं हो सकेगा; क्योंकि शशश्रृंग का अन्यत्र सद्भाव ही नहीं रहता।

**शङ्का**—यदि यह कहें कि स्मरणकाल में भूतल का जो ज्ञान हो रहा है, उसी को घटो नास्ति– व्यवहार का कारण मान लें, तो पूर्वकथित दोष हमारे पक्ष में नहीं लग

पायेगा। अतः घटस्मरणकालिक भूतलज्ञान को ही घटो नास्ति व्यवहार करने में कारण मान लेना चाहिये।

**समाधान—न, गृह्यमाणस्यापीति ।** शङ्काकार का उपर्युक्त कथन उचित नहीं प्रतीत हो रहा है; क्योंकि जिस भूतल पर घट का ग्रहण हो रहा है, उसके समीपवर्ती देशों में घटो नास्ति—यह व्यवहार किया जाता है, किन्तु उपर्युक्त स्थिति में वह नहीं हो सकेगा। दूसरी बात यह भी है कि अभी-अभी घट को लाकर वहाँ पर रख दिया जाय तो उसका ग्रहण (ज्ञान) होने लगता है, तथापि उस ज्ञान के साथ ही यह घट पहिले यहाँ पर नहीं था—ऐसा पूर्वकालिक अभाव का व्यवहार भी हुआ करता है, किन्तु आपके पक्ष के अनुसार वह व्यवहार अब नहीं हो सकेगा।

( प्रभाकरमतानुवादः )

**ननु भवन्मते प्रमीयमानस्य घटस्य कथं प्राक्कालीनाऽभावज्ञानम्? भावप्रमाणाऽभावो हि अभावज्ञानकारणम्। न च प्रमीयमाणे प्रमाणाऽभावः सम्भवति। सम्प्रति प्रमीयमाणोऽपि घटः प्राक्कालसम्बन्धितया न प्रमीयते। अतः प्राक्काल सम्बन्धगोचरप्रमाणाऽनुदयात् तत्कालीनाऽभावज्ञानं युक्तमेवेति चेत्? न अयोग्यत्वात्। न हि प्राक्कालसम्बन्धोऽधुना प्रमातुं योग्यः, योग्यप्रमाणाऽभावश्चाऽभावज्ञानकारणम्, न प्रमाणाऽभावमात्रम्। प्राक्काले तु योग्यस्यैव प्रमाणस्याऽनुदय आसीत्, न हि तदानीं घटाऽभावः सन्नपि प्रमितः प्रतियोगिनो घटस्याऽपरामर्शात् तदपेक्षत्वाच्चाऽभावज्ञानस्य। अत एव घटाऽभावोऽधुना स्मर्यते इति न युक्तम्; अप्रमितस्य स्मरणाऽयोगात्। यश्चायं प्राक्कालीनः प्रमाणाऽनुदयः, सोऽधुना प्रमाणोदयेन नष्टो, नाऽभावज्ञानमुत्पादयितुमर्हति, उद्धृतमिव नेत्रं रूपबुद्धिम्।**

**अथ नष्टोऽपि प्रमाणानुदयः सम्प्रति परामृश्यमानोऽभावज्ञानं जनयेत्, ह्यस्तन इव धूमो विनष्टोऽपि सम्प्रति स्मर्यज्ञानो ह्यस्तनाग्निज्ञानम्।**

**नन्विति।** मूलकार ने प्रमीयमाणस्य घटस्य इस वाक्य में षष्ठ्यन्त पद का प्रयोग किया है। यहाँ पर षष्ठी का अर्थ प्रतियोगित्व समझना चाहिये। प्रत्यक्षविषयभूत पदार्थ का अभावज्ञान होना कभी सम्भव नहीं है। यहाँ पर 'ननु' से आरम्भ कर 'कथं प्राक्-कालीनाऽभावप्रमितिरिति वक्तव्यम्' तक पूर्वपक्ष का ग्रन्थ है और तत्परिहार पक्ष भी पूर्वपक्षी का ही है।

**भावप्रमाणाऽभाव इति।** अर्थात् भावस्य = घटादि भाव पदार्थ का जो प्रमाणाऽभाव = अनुपलब्धि ही आपके मत के अनुसार अभावज्ञान होने का कारण है। घट के

प्रमीयमाण (ज्ञायमान) होने पर तद्विषयक प्रमाणाऽभाव कहना सम्भव नहीं है। अन्यथा घट के सत्त्व की कभी सिद्धि हो ही नहीं सकेगी, इसी अभिप्राय को 'न च प्रमीयमाणे, प्रमाणाऽभावः सम्भवति' से कहा गया है।

**शङ्का**—यद्यपि इदानीं घटः प्रतीयते तथापि इदानीन्तनकालसम्बन्धितयैव प्रमीयते इदानीमत्र घटो नास्तीति, न तु प्राक्कालसम्बन्धितया प्रमीयते, तथा च प्राक्कालिक-घटसम्बन्धविषयकस्य प्रमाणस्य अजातत्वाद् युक्तं प्राक्कालिकाऽभावज्ञानमित्याह—भाट्टमीमांसकः।

**यद्यपि इदानीमिति**। यद्यपि अभी वर्तमानकाल में घट में प्रतीति हो रही है, अर्थात् जो घट अभी वर्तमान में प्रतीत हो रहा है, तथापि वह पूर्वकालिकरूप से सम्बधित होकर प्रतीत नहीं हो रहा है, उस कारण पूर्वकालिक सम्बन्ध को विषय न करने वाले प्रमाण की उत्पत्ति न होने से पूर्वकालिक अभाव का ज्ञान होना उचित ही है। भट्टपाद के उक्त आशय को ग्रन्थकार ने सम्प्रति प्रमीयमाणोऽपि ..... युक्तमेवेति चेत् तक के वाक्यों से ग्रन्थ में व्यक्त किया है।

उसका खण्डन पूर्वपक्षी प्रभाकर कर रहा है। 'न, अयोग्यत्वात् इति' ग्रन्थ से उसी का उपपादन ग्रन्थकार कर रहे हैं। अभाव के ज्ञान होने में योग्याऽनुपलब्धि ही कारण होती है, केवल अनुपलब्धि मात्र कारण नहीं होती और प्राक्कालिक सम्बन्ध वर्तमान समय में (इदानीम्) जानने योग्य नहीं है, जिससे इदानीं = वर्तमान में उसके अभाव का ग्रहण किया जा सके। उक्त कथन का आशय यह है कि तुम्हारे मत में प्रमाविषयीभूत घट का पूर्वकालिक अभावज्ञान कैसे होगा? इस प्रश्न का उत्तर यही है कि योग्य भावग्राहक प्रमाणों का अभाव ही अभावज्ञान का कारण माना जाता है। उस कारण प्रस्तुत में प्रमीय-माण घट है, उसके विषय में प्रमाणाऽभाव का होना कभी सम्भव ही नहीं है।

सिद्धान्ती के मत का अनुवाद कर पूर्वपक्षी उसका खण्डन करता है—तथाहि प्राक्काल में योग्यस्य = योग्य प्रमाण का उदय ही नहीं हुआ था उस कारण प्राक्कालमें यद्यपि घटााऽभाव था, तथापि प्राक्कालमें घटाऽभाव के विद्यमान रहने पर भी वह प्रमित (ज्ञात) नहीं था; क्योंकि अभावज्ञान को प्रतियोगिज्ञान की अपेक्षा रहती है, किन्तु प्रति-योगी जो घट, उसका परामर्श प्राक्कालमें नहीं था, अर्थात् तद्विषयक प्रमाण उत्पन्न ही नहीं हुआ था। अतएव प्राक्कालिक घटाऽभाव में इस समय ज्ञात होने की योग्यता न होने से ही प्राक्कालिक घटाभाव का स्मरण होता है। इस प्रकार सिद्धान्त पक्ष को बतलाकर उसका परिहार पूर्वपक्षी कर रहा है—**इति न युक्तम् इति**।

अनुभव की हुई अर्थात् अनुभूत वस्तु का ही स्मरण हुआ करता है। इसी कारण प्राक्कालमें घटाऽभाव अनुभूत न होने के कारण उसका वर्तमानकाल में स्मरण न होना उचित ही है। इसी आशय को ग्रन्थकार पार्थसारथि मित्र ने बतलाया है—**अप्रमितस्य स्मरणाऽयोगात्**।

पूर्व में जो कहा था कि प्राक्कालसम्बन्धगोचरप्रमाणाऽनुदयात् तत्कालीनाऽभावज्ञानं युक्तम्– इति, उसी का पुनः खण्डन कर रहे हैं—**यश्चायं प्राक्कालीनः प्रमाणाऽनुदयः इति**। आशय यह है कि पूर्वकाल का ग्रहण करने के लिये प्रमाण का जो अनुदय है, किन्तु अब प्रमाण का उदय होने से वह नष्ट हो चुका है। इसीलिये वह अब अभावज्ञान को उत्पन्न नहीं कर सकता। जैसे उत्पाटित नेत्र रूप का ज्ञान नहीं करा सकता, उसी तरह प्रमाणाऽनुदय भी जो अब नष्ट हो चुका है, उससे अभावज्ञान की उत्पत्ति कैसे हो पायेगी?

**शङ्का— ह्यस्तन इव धूम इति**। जैसे ह्यस्तनः = गत दिवसीय (बीते हुए कल के दिन का धूम नष्ट हो जाने पर भी आज गत दिवसीय अग्नि का अनुमान कराता है, उसी तरह प्रमाणाऽनुदय नष्ट होने पर भी वह (प्रमाणानुदय) अब स्मृत होकर अभावज्ञान को उत्पन्न कर सकता है। जैसे पहिले घट नहीं था अर्थात् उस समय घटाऽभाव था; इसी बात को दृष्टान्त के द्वारा समझा रहे हैं—**अथ नष्टोऽपीति**।

**स्यादेवं यदि प्रमाणाऽभावो ज्ञायमानतया मेयाऽभावं बोधयेत् लिङ्गमिव लिङ्गिनम्। न च तथा सम्भवति, अनवस्थाप्रसङ्गात्। प्रमेयाऽभावं हि ज्ञातुं प्रमाणाऽभावो ज्ञातव्यः। सोऽपि चाऽभावत्वादन्येनाऽभावज्ञानेन ज्ञातव्यः, सोऽप्यन्येनेति न जन्मसहस्रेणाऽपि घटाऽभावोऽवधार्येत। तस्मात् सत्तामात्रेणैव प्रमाणाऽभावोऽभावज्ञानमुत्पादयति नेत्रादिवदित्यङ्गीकर्त्तव्यम्। अतः प्रमीयमाणस्य घटस्य कथं प्राक्कालीनाभावप्रमितिरिति वक्तव्यम्।**

**समाधान—स्यादेवं यदि प्रमाणाभाव इति**। ज्ञानमान लिङ्ग ही लिङ्गी का बोध करा पाता है। केवल स्व-सत्ता से नहीं, अर्थात् अपने होने मात्र से नहीं। अतः नष्ट होने पर भी स्मर्यमाण धूम गतदिवसीय अग्नि का ज्ञान अर्थात् अनुमान कराता है, किन्तु यह तभी सम्भव होता है, जब प्रमाणाऽभाव ज्ञायमान होकर प्रमेयाऽभाव अर्थात् घटाऽभाव का ज्ञान करावे। जैसे ज्ञायमान हेतु (लिङ्ग) ही साध्य = लिङ्गी का अनुमापक होता है। न च तथा सम्भवति—इस मूलगत तथा का अर्थ ज्ञायमानतया बोधकत्वम् समझना चाहिये, किन्तु प्रकृत में ऐसा नहीं है; क्योंकि प्रमाणाऽभाव को ज्ञानमानतया (ज्ञायमानत्वेन रूपेण) बोधकत्व मानने पर अनवस्था का प्रसंग प्राप्त होने लगेगा। उक्त अनवस्था का ही उपपादन कर रहे हैं—**प्रमेयाऽभावं हि ज्ञातुम् इति**। अर्थात् प्रमेयाऽभाव को जानने के लिये प्रमाणाऽभाव को जानना होगा, किन्तु वह भी तो अभाव ही है। अतः उसके जानने के लिये अन्य (दूसरे) अभाव का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक होगा और उसे जानने के लिये तीसरे अभाव का ज्ञान अपेक्षित होगा। अतः इस तरह इस अपेक्षा का धाराप्रवाह चलता ही रहेगा और कभी विश्रान्त ही नहीं होगा, अर्थात् असंख्य जन्मों में भी घटाऽभाव का निश्चय ही नहीं हो पायेगा। इसीलिये यह स्वीकार करना ही होगा

कि जैसे नेत्रादि ज्ञायमान होने मात्र से ही ज्ञानोत्पादक नहीं हुआ करते, किन्तु स्व-सत्तयैव अर्थात् अपनी सत्ता से ही (अस्तित्व से ही) उनमें ज्ञानोत्पादकता मानी जाती है, उसी तरह प्रमाणाऽभाव भी नेत्रादि के समान स्व-सत्तयैव (अपने अस्तित्व से) ही अभावज्ञान कराता है। यह मानना ही होगा, जिससे अनवस्था नहीं हो सकेगी। इस प्रकार की अभीष्ट स्थिति तभी हो सकती है, जब प्रमाणाऽभाव ज्ञायमान होकर प्रमेयाऽभाव (घटाऽभाव) का ज्ञान करायेगा। जैसे ज्ञायमान लिङ्ग ही साध्य (लिङ्गी) का अनुमापक होता है; किन्तु प्रकृत स्थल में वैसी स्थिति नहीं है। अन्यथा अनवस्था होगी; क्योंकि प्रमेयाऽभाव को जानने के लिये प्रमाणाभाव को जानना आवश्यक होता है; क्योंकि वह भी अभाव है, उसके ज्ञानार्थ अन्य अभाव का ज्ञान आवश्यक है, उसके ज्ञानार्थ भी अन्य किसी अभाव का ज्ञान होना आवश्यक होगा। इस प्रकार असंख्य जन्मों में भी घटाऽभाव का ज्ञान होना कदापि सम्भव नहीं है। अतः यह स्वीकार करना ही होगा कि प्रमाणाऽभाव अपनी सत्ता से ही नेत्रादि के समान अभाव रूप प्रमेय का ज्ञान करा सकता है।

इसीलिये वर्तमानकालिक प्रमा का विषय जो घट है, उसके पूर्वकालिक अभाव का ज्ञान कैसे होगा? यह आपको बताना होगा।

**उच्यते—सत्तामात्रेण ज्ञानाऽभावोज्ञेयाऽभावं बोधयतीति सम्यगुक्तम्। अस्त्येव त्वधुना दृश्यमानस्याऽपि घटस्य प्राक्कालसम्बन्धगोचर-योग्यज्ञानाऽनुदयः, स हि प्राक्कालसम्बन्धितया स्मर्तुं योग्यः सन् अपि न स्मर्यते, न चाऽवश्यं प्रमाणाऽभाव एवाऽभावस्य बोधकः स्मरणज्ञानस्याऽपि योग्यत्वे सत्यनुदयो भावं बोधयत्येव, तेन सम्प्रति दृश्यमानोऽपि घटो यदि प्रागप्याऽऽसीत्, ततोऽवश्यं तत्र स्थितेन प्रमितः स्यात्, प्रमितश्चाऽधुना स्मर्तव्यः स्यात्। एवं सत्यपि न स्मर्यते सोऽयं स्मर्तव्यविषयस्मरणाऽनुदयः सम्प्रति विद्यमानः सम्प्रतितनं प्राक्कालीनाऽभावविषयं विज्ञानं जनयतीति न किञ्चिदनुपपन्नम्। भाष्ये च प्रमाणाऽभावशब्दः स्मरणाऽभावस्यापि उपलक्षणार्थः, तथा वार्त्तिकेऽपि। यद्वा प्रमाणस्य स्मरणफलत्वात् तदभावोऽपि फलतः प्रमाणाऽ-भाव एवेति शक्यते वक्तुम्।**

**उच्यते सत्तामात्रेणेति**। उपर्युक्त कथन पर सिद्धान्ती का कथन है कि पूर्वपक्षी ने जो कहा है कि प्रमाणाभाव अपनी सत्तामात्र से ही प्रमेयाऽभाव का बोधक होगा, वह ठीक है। यह कहते हुए पूर्वपक्षी के कथन में से किचिन्मात्र सिद्धान्ती स्वीकार कर रहा है। प्राक् कालिक ज्ञेयाऽभाव के ज्ञान का उपपादन करने के लिये ज्ञानाऽभाव की सत्ता को सत्ता-मात्रेण ज्ञानाऽभावः ज्ञेयाऽभावं बोधयति—यह कहकर प्राक्कालिक ज्ञेयाऽभाव के ज्ञान का उपपादन करने के लिये ज्ञानाऽभाव की सत्ता को बतला रहा है—**अस्त्ये वत्वधुना**

**दृश्यमानस्याऽपीति ।** वर्तमान काल में घट के दृश्यमान रहने पर भी पूर्वकाल में उसका सम्बन्ध तो था ही नहीं, उसी कारण प्राक्कालसम्बन्धगोचर जो योग्यज्ञान उसका अनुदय तो है ही। उक्त कथन का आशय यह है कि वर्तमान काल में प्रमाणोदय के होने पर भी प्राक्कालिक ज्ञान का अनुदय भी विद्यमान रहने पर परस्पर कोई विरोध नहीं है; क्योंकि कालभेद से (भिन्न-भिन्न काल में) भाव तथा अभाव की उपपत्ति सभी जगह हो सकती है अर्थात् कोई अनुपपत्ति नहीं हो रही है। ज्ञान का उदय नहीं होने में कारण (हेतु) यह है कि 'स हि प्राक्कालसम्बन्धितया स्मर्तुं योग्यः सन्नपि न स्मर्यते इति।' अर्थात् सः = घट, प्राक्कालसम्बन्धितया स्मरण करने योग्य रहने पर भी उसका स्मरण नहीं हो रहा है; क्योंकि योग्य प्रमाणाऽभाव ही अभाव का बोधक है। अतः घटविषयक स्मरण का अनुदय सम्प्रति (वर्तमान में) है ही। अर्थात् स्मरणज्ञान की योग्यता रहने पर भी उसका अनुदय अभाव का बोधक होता ही है। अतः स्मर्तव्य विषय का स्मरण नहीं होना पूर्वकालिक अभाव ज्ञान को उत्पन्न करता है—इस कथन में किसी प्रकार की अनुपपत्ति नहीं है।

स्मरण का होना उचित रहने पर भी उसका नहीं होना (अनुदय) अभाव का बोधक होता ही है। इससे निष्कर्ष यह निकलता है कि अभी दृश्यमान जो घट है, वही यदि पूर्व में था तो वहाँ पर विद्यमान मनुष्यों को उसका ज्ञान अवश्य ही होता। इस प्रकार से यदि वह ज्ञात है, तो उसका स्मरण भी अब होना उचित ही है, फिर भी यदि उसका स्मरण नहीं हो रहा है तो स्मर्तव्य विषय का स्मरण न होना तथा वर्तमान में घट का विद्यमान होना, उसके पूर्वकालिक अभाव का ज्ञात कराता है—इस कथन में कोई अनुपपत्ति नहीं है।

**शङ्का**—भाष्य में तो प्रमाणाऽभावः—इतना ही कहा गया है, तब स्मरणाऽभाव भी भाष्यकार शबरस्वामी को अभिप्रेत (अभीष्ट) है—यह आपने कैसे जाना लिया? अर्थात् भाष्यकार ने तो अभावज्ञान का कारण प्रमाण का अभाव रहना (प्रमाण का नहीं होना) बतलाया है और आप स्मरणाऽभाव को अभावज्ञान का कारण कह रहे हैं। यह तो उचित नहीं है।

**समाधान**—भाष्यगत प्रमाणाऽभाव शब्द स्मरण का भी उपलक्षण है। अर्थात् जैसे प्रमाणाऽभाव अभावज्ञान का कारण है, उसी तरह स्मरणाऽभाव भी अभावज्ञान को कारण हुआ करता है।

**शङ्का**—वार्तिक में वार्तिककार भट्टपाद ने भी स्मरणाऽभाव को अभावज्ञान के प्रति कारण शब्द से नहीं कहा है; किन्तु व्यञ्जना से कहा है—यह कहना चाहिये, किन्तु इस प्रकार कहने में कोई प्रमाण नहीं है। ऐसी शङ्का करने पर ग्रन्थकार 'यद्वा प्रमाणस्य' ग्रन्थ से समाधान कर रहे हैं।

**समाधान**—प्रमाणाऽभाव में अभावज्ञान का कारणत्व सिद्ध होने पर प्रमाण का जो

स्मरणरूप कार्य है, उसके (स्मरणात्मक कार्य के) अभाव को भी फल की दृष्टि से प्रमाणाऽभाव कहा जा सकता है अर्थात् कार्य-कारण दोनों को अभिन्न (अभेद) मानकर स्मरणाऽभाव को भी प्रमाणाभाव समझ सकते हैं; क्योंकि स्मरण भी संस्कार के द्वारा (संस्कार के माध्यम से) प्रमाणशब्दवाच्य अनुभव का फल है। इसलिये स्मरणाऽभाव भी फलतः प्रमाणाऽभाव ही है।

( उक्तप्रभाकरमतखण्डनम् )

**ननु न सत्तामात्रेण योग्याऽनुपलब्धेरभावबोधकत्वं युक्तम्, सत्यामपि तस्यां कदाचिदभावबुद्ध्यनुदयात्, असत्यामपि कदाचिदुदयात्। तथाहि— योऽङ्गुलीयकबुभुत्सया ससन्तमसावपवरकदेशं हस्ताभ्यां सर्वतः परामृष्टवान् तस्य तावत् सर्वदेशपरामर्शाद् वस्तुतो योग्याऽनुपलब्धिर्जातैव। अथ च किं सर्वो देशः परामृष्टः किंवा कश्चिद् देशो न परामृष्टोऽपि स्यादिति सन्दिहानो योग्याऽनुपलब्धेरनिश्चयात् सत्यामपि तस्यां नाऽङ्गुलीयकस्याऽभावमवधारयति। कदाचित् तु सर्वतोऽपरामृश्याऽपि सर्वतः परामृष्टमिति भ्रान्त्या योग्याऽनुपलब्धिं निश्चित्याऽसत्यामेव तस्यां भ्रान्त्याऽङ्गुलीयकस्याऽभावमवधारयति। तस्माज्ज्ञाततयैव योग्याऽनुपलब्धिरभावज्ञानकारणमित्यभ्युपगन्तव्यम्, तथा चाऽनवस्थाप्रसङ्गः। तस्मात् स्वसंवेद्या तन्मात्रसंविदेव दृश्यस्य प्रतियोगिनोऽभावः, न तत्त्वान्तरम्।**

**शङ्का**—स्मरणाऽभाव भी अभाव का ग्राहक हो सकेगा, यदि वह (अभाव) कोई पदार्थान्तर हो। अर्थात् अभाव कोई स्वतन्त्र पदार्थ हो, किन्तु ऐसा नहीं है। दृश्य प्रतियोगी घट का जो अभाव है, वह तन्मात्रसंवित् ही है अर्थात् भूतलमात्र ज्ञान ही है, उसके अतिरिक्त कोई तत्त्वान्तर नहीं है। अतः भिन्न पदार्थ नहीं है।

इसी का उपपादन करने के लिये प्रथमतः प्रमाणाऽभावरूप योग्याऽनुपलब्धि अपनी स्वरूपसत्ता से या ज्ञात होकर अभाव का बोधन नहीं करती अर्थात् प्रमाणाऽभाव (योग्याऽनुपलब्धि) में अभावग्राहकत्व का होना सम्भव नहीं है, जिससे तद्ग्राह्य अभाव को तत्त्वान्तर (पदार्थान्तर = स्वतन्त्र पदार्थ) कहा जा सके। इसी आशय को 'न सत्तामात्रेण' ग्रन्थ से कहा गया है, किन्तु यह उक्त कथन उचित नहीं है।

**सत्यामपि तस्याम् इति**। क्योंकि योग्याऽनुपलब्धि के रहने पर भी अभाव का ज्ञान नहीं होता और क्वचित् योग्यानुपलब्धि के नहीं रहने पर भी अभाव का ज्ञान होता है— यह अन्वय-व्यतिरेक विरोध प्रदर्शित किया गया है। अन्वय-व्यतिरेक-विरोध इसलिये ठीक नहीं है; क्योंकि उसी से (अन्वय-व्यतिरेक से ही) तो कार्य-कारणभाव का निश्चय किया जाता है, किन्तु यहाँ न तो कारण है और न कार्य ही है। अन्वयाऽभाव इस प्रकार

है—तस्याम् = योग्यानुपलब्धौ, कदाचिदभावबुद्ध्यनुदयात्, असत्यामपि कदाचित् उदयात् इससे व्यतिरेकाऽभाव को बताया गया है। यहाँ उदयात् = अभावज्ञानस्य उदयात्, इसका अन्वय पूर्वोक्त 'न अभावबोधकत्वं युक्तम्' के साथ करना चाहिये।

**'तथाहि योऽङ्गुलीयकबुभुत्सयेति'** इस ग्रन्थ से स्वीकार अन्वयाऽभाव को बता रहे हैं। जो व्यक्ति अंगुलीयक = अंगूठी खोजने की इच्छा से ससन्तमसावपवरकऽदेशम् = घने अन्धेरे से व्याप्त अपवरकदेशम् प्रकोष्ठ (कमरे) को अपने दोनों हाथों से चारों ओर टटोल चुका है, उसे वस्तुत: योग्यानुपलब्धि तो हो चुकी है, तथापि क्या मैने, कमरे के सभी भागों में टटोल लिया है? अथवा कमरे का कोई भाग टटोलने से रह तो नहीं गया—यह सन्देह होता रहता है। उसी कारण उसे योग्यानुपलब्धि का निश्चय नहीं हो पा रहा है, फिर भी अंगुलीयक = अंगूठी के अभाव का निश्चय उसे नहीं हो पा रहा है। अर्थात् वास्तव में यह योग्यानुपलब्धि है ही नहीं। योग्याऽनुपलब्धि के अभाव में भी अंगूठी के अभाव का निश्चय नहीं हो पा रहा है। कभी-कभी ऐसा भी होता है कि सभी स्थानों को विना देखे ही सब स्थान देख लेने का भ्रम भी हुआ करता है। उस भ्रम के कारण योग्याऽनुपलब्धि के नहीं होने पर भी अंगुलीयक = अंगूठी के अभाव का निश्चय उसे नहीं हो पाता। अर्थात् योग्यानुपलब्धि का निश्चय कर बैठता है। अत: योग्यानुपलब्धि ज्ञात होकर ही अभाव बुद्धि में अर्थात् अभाव का निश्चय करने में कारण मानी जाती है—इसे स्वीकार करना ही होगा; किन्तु ऐसा स्वीकार करने पर अनवस्था होगी। अत: योग्यानुपलब्धि को स्वसंवेद्या अर्थात् स्वप्रकाश ही स्वीकार करना चाहिये; किन्तु दृश्य-प्रतियोगी घट का जो अभाव है, वह, भूतलमात्र का ज्ञान होना ही है। उसे पदार्थान्तर मानना अनुचित है।

**प्राभाकर ने भी कहा है**—प्रमाणान्तरवादिनाऽपि प्रमाणान्तराऽभाव: सत्त्वमात्रेणाऽभावबुद्धिजनको नाऽभ्युपगमनीय:, किन्तु विदितत्वेन। तथाहि—कस्यचिद्वस्तुन: क्वचिद्दृष्टस्य पुनस्तस्मिन्नेव दृश्यमानस्य दर्शनकालभाविनसमभावं प्रतिद्यते नासीदयमिहेति। तदा च तत्र दर्शनाऽभावो निवृत्त: (प्रतियोगिदर्शनात्) कथमभावाऽवगमं जनयेत्? एवञ्चातिपतितस्याऽपि प्रमाणाभावस्याऽभावगमकत्वाद् बुद्ध्यारूढस्य जनकत्वमङ्गीकरणीयम्, तत्र यदि प्रमाणाऽभावो य: सोऽभावरूपस्तदा तस्याऽप्यवगतिर्विदितादेव कारणादङ्गीकर्तव्येत्यनवस्था, यदि तु भावान्तरसम्वित्तिरेव प्रमाणाऽभावोऽभ्युपगम्यते, ततस्तस्या: स्वयंप्रकाशाया नाऽनवस्थाऽऽपद्यते, तथा च सति भावान्तरसंवित्तिरेव स्वयंप्रकाशाप्रमाणाऽभावरूपा, प्रमेयाऽभावोऽस्तु, किमपरेण प्रमेयाऽभावेन? नास्तीत्यादिशब्दप्रयोगोऽपि तस्यामेव स्वयंप्रकाशायां भावान्तरोपलब्धौ युज्यते, न पुनर्नास्तीत्यादिबुंद्धिराविर्भवति बोध्याऽन्तराऽनवभासात्। अभावस्य तु स्वरूपावगतिर्नास्तीति न प्रमाणाऽभावादन्य: प्रमेयाऽभाव:, प्रमाणाऽभावोऽपि च स्वरूपान्तराऽनवगमादेव, न भावान्तरप्रमितेर्भिद्यते, भावान्तरप्रमितिश्च स्वयंप्रकाशरूपा न प्रमेयतामनुभवतीति प्रमेयमभावाख्यस्य प्रमाणस्य नोपपद्यते प्रमेयाऽसद्भा-

वाच्च न प्रमाणान्तरमवकल्पते इति स्थितम्। इत्यादि।।

**ननु चाऽभावाऽनङ्गीकारे तन्मात्रधीरपि न कदाचिन्निरूपयितुं शक्यते, न च भूतलधीरेव तन्मात्रधीः संसृष्टधियोऽपि तन्मात्रतापातात्, तत्राऽपि भूतलावभासात्। अतो घटादिवेदनाऽभावे सति या भूतलधीः सा तन्मात्रधीः। एवञ्च ज्ञानाऽभावाङ्गीकारादभावाऽपह्नवोऽनर्थकः। कथं तर्ह्येतन्निरूपयितव्यम्?**

**तदभिधीयते—घटीद्यभावोऽस्ति प्रमेयम्, योग्यप्रमाणाऽनुदयश्च तस्य सत्तामात्रेणैव नेत्रादिवद्बोधकः, न ज्ञाततया। यतोऽनवस्था स्यात्।**

**सिद्धान्ती की अवान्तर शङ्का**—अभाव को नहीं मानने पर भूतलमात्र का ज्ञान भी कदापि नहीं हो सकेगा। भूतलमात्र का ज्ञान होना ही भूतलज्ञान नहीं है; क्योंकि घटसंसृष्ट भूतलज्ञान के स्थल में भी भूतल का अवभास होता ही है, उसी कारण वहाँ भी भूतलमात्रज्ञान होने का प्रसंग आयेगा, किन्तु ऐसा प्रसंग प्राप्त होना उचित नहीं है। **अतो घटादिवेदनाऽभावे इति**। अतः घटादिज्ञान के अभाव में जो भूतलमात्र का ज्ञान होता है, वही तन्मात्र धी है।

**शङ्का**—जब भूतलधी को ही तन्मात्रधी नहीं कह सकते, तब घटादिज्ञानाऽभाव के रहने पर जो भूतलधी होती है, उसी को तन्मात्रधी समझ लीजिये। तथा च ज्ञानाऽभाव का स्वीकार तो आपने कर ही लिया है, अतः ज्ञेयाऽभाव का निराकरण करना व्यर्थ ही है।

**पूर्वपक्षी की शङ्का**—उक्त दोष के कारण अनुपलब्धि अपनी स्वरूपसत्ता से अथवा ज्ञात होने से अभाव की ग्राहक नहीं हो सकती अतः अनुपलब्धि को अभाव का ग्राहक कैसे कहा जा रहा है? तब अभाव का निरूपण किस प्रकार करना होगा?

**समाधान—तदभिधीयते इति**। यहाँ पर तत् शब्द से अभावग्राहकता निरूपण का प्रकार समझना चाहिये। तथा योग्यप्रमाणाऽनुदय का अर्थ समुचित (योग्य) घटादि-विषयक जो प्रमिति (ज्ञान) उसका जो अनुदय = उत्पन्न न होना ही अनुपलब्धि शब्द का अर्थ है, एवञ्च घटाऽभाव ही प्रमेय है, तथा योग्य भावग्राहक प्रमाणों का अनुदय (उत्पत्त्यभाव) भी है। वही विद्यमान होकर, नेत्रादि के समान अभाव का ज्ञान कराता है। वह ज्ञात होकर अभाव का ज्ञान नहीं कराता। अन्यथा पूर्वोक्त अनवस्था आदि दोष उपस्थित होंगे।

**यत्तु सत्यामपि योग्याऽनुपलब्धावभावाऽनवधारणम्, असत्यां चाऽव-धारणमिति, तत्तु योग्यत्वाऽज्ञानकृतम्। योग्याऽनुपलम्भो हि कारणम्। तत्र योग्यत्वं ज्ञाततयैव कारणं, न सत्तामात्रेण। ततः सदेव योग्यत्वं कदाचिदज्ञातं नाऽभावमवधारयति। कदाचित्त्वविद्यमानमेव योग्यत्वं**

**भ्रान्त्या निश्चित्याऽभावमवधारयति। उपलब्ध्यभावस्तु सन्मात्रतया कारणम्, न ज्ञाततया। तेन नाऽनवस्थापत्तिरिति सर्वमवदातम्। अतोऽ-स्त्यभावाख्यं प्रमेयम्।**

इसके पूर्व योग्यानुपलब्धि के कारण होने में जो अन्वय-व्यतिरेकाऽभाव प्रदर्शित किया था, किन्तु योग्यानुपलब्धि के रहने पर भी अभाव का निश्चय नहीं होता और योग्यानुलब्धि के नहीं रहने पर भी अभाव का ज्ञान होता है। अत: अन्वय और व्यतिरेक दोनों का अभाव होने से अनुपलब्धि को अभावज्ञान में कारण नहीं मान सकते।

उपर्युक्त कथन का परिहार तत्तु योग्यत्वाऽज्ञानकृतम्—इत्यदि ग्रन्थ से किया जा रहा है अर्थात् वह योग्यानुपलब्धि घटक योग्यत्व अज्ञानकृत ही है। अभिप्राय यह है कि योग्यता का ज्ञान नहीं होने से ऐसा होता है। अभाव ज्ञान के होने में योग्याऽनुपलब्धि कारण होती है और योग्यता जो है, वह ज्ञात होकर ही कारण होती है, केवल सत्ता मात्र से नहीं; क्योंकि योग्यता के रहने पर भी कभी-कभी अज्ञात रहने से अभाव का निश्चय नहीं कर पाती। कभी-कभी मनुष्य अविद्यमान योग्यता का निश्चय भ्रम से भी कर लेता है।

इसी अभिप्राय को वेदान्तपरिभाषा में अच्छी तरह से स्पष्ट किया गया है, जो इस प्रकार से है— योग्यानुपलब्धेर्योग्यता च तर्कितप्रतियोगिसत्त्वप्रसंजितप्रतियोगिकत्वम्, यस्याऽभावो गृह्यते, तस्य य: प्रतियोगी, तस्य सत्त्वेनाऽधिकरणे तर्कितेन प्रसञ्जनयोग्य-मापादनयोग्यं यत् प्रतियोग्युपलब्धिस्वरूपं यस्याऽनुपलम्भस्य तदनुपलब्धे योग्यत्व-मित्यर्थ:, तथाहि स्फीतालोकवति भूतले यदि घट: स्यात् तदा घटोपलम्भ: स्यादित्या-पादनसम्भवात् तादृशभूतले घटाऽभावोऽनुपलब्धिगम्य:, अन्धकारे तु तादृशापादनाऽ-सम्भवान्नानुपलब्धिगम्यता। इस कथन से स्पष्ट हो जाता है कि जहाँ पर प्रमया (यथार्थ ज्ञान से) अथवा भ्रम से योग्यता ज्ञात हुई है, वहाँ पर अभावज्ञान होता है, किन्तु योग्या-नुपलब्धि स्वरूपत: विद्यमान रहने पर ही कारण होती है; अत: कोई अनुपपत्ति नहीं है। अत: अभावसंज्ञक प्रमेय के अस्तित्व का स्वीकार करना ही होगा।

( अभावस्यानुपलब्धिगम्यत्वम् )

**न च तदैन्द्रियकम्, इन्द्रियव्यापाराऽभावेऽपि तज्ज्ञानोत्पत्तिदर्शनात्। योऽहनि प्रात: काले गृहेऽवस्थितो मध्यन्दिनसमये पृच्छ्यते—किमस्मिन् गृहे प्रात:काले माथुर: कश्चित् पुरुष: शुक्लस्त्रवासा दीर्घतमो लोहित-वर्ण: समागत: इति। स तदानीमेव योग्यस्मरणाऽनुदयात् तस्याऽभावं प्रात:कालीनमवधारयति विनैवेन्द्रियव्यापारेण। न च प्रातरवगतोऽभाव-स्तदा स्मर्यत इति वाच्यम्, प्रतियोगिनो माथुरस्य तदानीं कथञ्चिदपि बुद्धावनारोहात्, अबुद्धिस्थे च प्रतियोगिनि भावे तदभावज्ञानाऽ-**

**सम्भवात्। एवञ्च यत्राऽपीदानीमेवाऽनुपरतेन्द्रियव्यापारस्यैव संनिहित-देशकालवर्त्यऽभावः प्रतीयते, तत्रापि योग्यज्ञानाऽनुदयस्यैव क्लृप्त-सामर्थ्यस्य कारणत्वसम्भवान्नेन्द्रियस्य कारणत्वं कल्पयितुं शक्यम्। तस्मान्न प्रत्यक्षोऽभावः।**

**शङ्का**—अभाव-संज्ञक प्रमेय को यदि आपकी मान्यता है, तो भले ही रहे, आपके मानने से हमें कोई हानि नहीं है। हमारा कहना तो (शङ्का तो) इतना ही है कि उसका (अभाव रूप प्रमेय का) ज्ञान (ग्रहण) इन्द्रिय से ही स्वीकार किया जाय, उसके स्वीकार (ज्ञान) के लिये अनुपलब्धि संज्ञक षष्ठ (छठे) प्रमाण की आवश्यकता क्यों की जाय?

**समाधान—न च तदैन्द्रियकम् इति**। यहाँ तत् शब्द से अभावाख्य प्रमेय को समझना चाहिये। उसकी अनैन्द्रियकता को बता रहे हैं—अभावसंज्ञक प्रमेय (स्वतन्त्र पदार्थ) को सिद्ध कर वह प्रत्यक्षादि का विषय नहीं है, वह तो अनुपलब्धि प्रमाण का ही विषय है—इस अभिप्राय को न च वदैन्द्रियकम्- से बता रहे हैं।

**शङ्का**—उस अभावसंज्ञक प्रमेय का इन्द्रिय से ग्रहण (ज्ञान) हो सकता है, तदर्थ अनुपलब्धि प्रमाण मानने की कोई आवश्यकता नहीं है।

**समाधान**—अभावरूप प्रमेय का ज्ञान इन्द्रिय से नहीं होता अर्थात् वह प्रत्यक्षप्रमाण का विषय नहीं है; क्योंकि इन्द्रिय व्यापार (इन्द्रियसन्निकर्ष) न रहने पर भी अभाव का ज्ञान होता है। इसी अभिप्राय को स्पष्ट कर रहे हैं—**योऽहनि प्रातःकाले गृहेऽवस्थित इति**। अर्थात् जो व्यक्ति प्रात:काल के समय घर में रहता है, उसे मध्याह्न में कोई पूछे कि इस घर में माथुर नाम का कोई व्यक्ति आया था? वह श्वेत वस्त्र धारण कर रखा था, उसका शरीर लम्बा (ऊँचा) था, वह लाल (ताम्र) रंग का था। तब उत्तर देने वाला व्यक्ति उचित स्मरण के अभाव में उस माथुर के प्रात:कालिक अभाव का निश्चय इन्द्रिय-सन्निकर्ष के विना ही कर लेता है। प्रात:कालिक अभाव की कालभेद से मध्याह्न में अविद्यमानता होने से ही इन्द्रिय से उसका ज्ञान (ग्रहण) होना सम्भव नहीं है। उस समय योग्य स्मरण का उदय (उत्पत्ति) न होने को ही अभाव का ग्राहक मान लेंगे।

**शङ्का**—प्रात: अवगत होने वाले माथुर के अभाव का मध्याह्न में स्मरण होता है—यही क्यों नहीं कहते? तथा च मध्याह्न में प्रात:कालिक अभाव के ज्ञानार्थ, अनुपलब्धि प्रमाण की आवश्यकता नहीं करनी पड़ेगी। उसी तरह प्रातरनुभूत अभाव का मध्याह्न में स्मरण होता है—यह भी कह सकते हैं।

**समाधान**—प्रतियोगी माथुर मध्याह्न काल में किसी तरह भी बुद्धिगत नहीं है। जो प्रतियोगी पदार्थ बुद्धिगत नहीं रहता, उसके अभाव का ज्ञान होना सम्भव नहीं है। इसी प्रकार जहाँ इन्द्रियव्यापार समाप्त नहीं है, वहाँ पर सन्निहित देश (स्थान) और सन्निहित काल में स्थित अभाव का ज्ञान हुआ करता है। वहाँ भी योग्य ज्ञान का अनुदय ही कारण

माना जाता है। उसकी शक्ति निश्चित रहने से इन्द्रिय को कारण के रूप में नहीं मान सकते। इसलिये अभाव का प्रत्यक्ष नहीं है। अभिप्राय यह है कि अभाव का ज्ञान प्रत्यक्ष से नहीं हुआ करता।

**शङ्का**—अभाव का ज्ञान प्रत्यक्ष प्रमाण से न होने पर भी अनुमान प्रमाण से उसका ज्ञान (ग्रहण) हो सकेगा।

**नाऽप्यनुमेयः, अज्ञातेन तेन कस्यचिल्लिङ्गस्य सम्बन्धग्रहणाऽसम्भवात्। यदत्र कैश्चिदुच्यते—दृश्यस्य सत्ता दर्शनव्याप्ता, तेन व्यापकीभूतदर्शन-निवृत्त्या व्याप्यस्य दृश्यस्य निवृत्तिरवसीयते इति, तन्निरस्तम्। व्यापक-निवृत्त्या व्याप्यनिवृत्तिमनुमिमानेनाऽवश्यं दृष्टान्तधर्मिषु निवृत्तिद्वयमव-गम्य, तयोश्च नियममवधार्य साध्यधर्मिणि पक्षे च साधनभूतां दर्शन-निवृत्तिं केनचित् प्रमाणेनाऽवगम्य ततो दृश्यनिवृत्तिरनुमातव्या, निवृत्तेश्चाऽभावात्मिकाया न प्रत्यक्षेण ग्रहणं सम्भवति, निवृत्त्यन्तरेण तदनुमाने तदपि निवृत्तिरूपत्वान्निवृत्त्यन्तरेणाऽनुमातव्यम्, तदपि तथे-त्यनवस्थापत्तिः। अतोऽवश्यं क्वचित् प्रमाणान्तरभूतयाऽनुपलब्ध्या-ऽभावः प्रत्येतव्यः। प्रमिते च तस्मिन् पश्चाद् भवत्वनुमानम्। सिद्धं तावदभावस्य प्रमाणान्तरत्वम्। शब्दोपमानाऽर्थापत्तयस्तु नाऽऽशङ्कनीया एव। अतः सिद्धं षष्ठं प्रमाणम्। एतावन्त्येव च प्रमाणानि।**

**।। इति अनुपलब्धिप्रमाणपरिच्छेदः ।।**

**समाधान—नाऽप्यनुमेय इति।** उसके अनुमेय होने में हेतु यह है—अज्ञातेन तेन कस्यचिल्लिङ्गस्य सम्बन्धग्रहणाऽसम्भवात्। यदि अभाव का प्रत्यक्ष होता तो उसके साथ किसी पदार्थ का व्याप्तिग्रह (व्याप्तिज्ञान) भी होता, तभी उस लिङ्गभूत पदार्थ से अभाव पदार्थ का अनुमान भी हो सकता था, किन्तु यह कुछ भी सम्भव नहीं है; क्योंकि अभाव का प्रत्यक्ष नहीं है। वार्त्तिककार ने कहा है—

न चाऽप्यत्राऽनुमानत्वं लिङ्गाऽभावात् प्रतीयते।
भावांशो ननु लिङ्गं स्यात्तदानीं नाऽजिघृक्षणात्।।
अभावाऽवगतेर्जन्म भावांशे ह्यजिघृक्षिते।
तस्मिन् प्रतीयमाने तु नाऽभावे जायते मतिः।।
कस्यचिद् यदि भावस्य स्यादभावेन केनचित्।
सम्बन्धदर्शनं तत्र सर्वमानं प्रसज्यते।।
गृहीतेऽपि च भावांशे नैवाऽभावेऽन्यवस्तुनः।
सर्वस्य मतिरित्येवं व्यभिचारादलिङ्गता।।
सम्बन्धे गृह्यमाणे च सम्बन्धिग्रहणं ध्रुवम्।

तत्राऽभावमतिः केन प्रमाणेनोपजायते।।
तदानीं न हि लिङ्गेन सम्बन्धिग्रहणं भवेत्।
तत्राऽवश्यमभावस्य प्रमाणान्तरतो गतिः।।
न चाऽनवगतं लिङ्गं गृह्यते चेदसावपि।
अभावत्वादभावेन गृह्येताऽन्येन हेतुना।।
स चाऽन्येन ग्रहीतव्यो नाऽगृहीते हि लिङ्गता।
तद्गृहीतिर्हि लिङ्गेन स्यादन्येनेत्यनन्तता।।
लिङ्गाऽभावे तथैव स्यादनवस्थेयमित्यतः।
क्वाऽप्यस्य स्यात् प्रमाणत्वं लिङ्गत्वेन विना ध्रुवम्।।
नास्तीतिधीः फलं चैषां प्रत्यक्षादेरजन्मनः।
तस्यैव च प्रमाणत्वमानन्तर्यात् प्रतीयते।।

(श्लोकवार्त्तिक, अभावपरिच्छेद, कारि०-२९-४३)

**शङ्का**—जहाँ पर दृश्य (विषय) की सत्ता (विद्यमानता) होती है, वहाँ पर दर्शन = दृश्यज्ञान होता ही है। इस कारण दर्शन व्यापक और दृश्य सत्ता व्याप्य रहती है; क्योंकि दर्शन (ज्ञान) के विना विषयसत्ता अनुपपन्न रहती है। तेन = तथा च जैसे वह्न्यभाव से धूमाऽभाव का अनुमान किया जाता है, उसी प्रकार यहाँ भी व्यापकीभूत दर्शन की निवृत्ति से = अभाव से व्याप्य दृश्य के अभाव का अनुमान करना सम्भव हो सकता है। अतः अनुपलब्धिसंज्ञक प्रमाण को मानने की कोई आवश्यकता नहीं है। इस अभिप्राय को ध्यान में रखकर सौगत (बौद्ध) के मत को 'यदत्र कैश्चिदुच्यते' से बताया गया है।

श्लोकवार्त्तिक की व्याख्या में न्यायरत्नाकर में भी कहा गया है कि 'सम्प्रत्यनुपलब्धिलिङ्गवादी सौगतश्चोदयति प्रत्यक्षेति। दृश्यं सद् यद् यत्र नोपलभ्यते तत् तत्र नास्ति, यथा बुद्धिसत्त्वे पुरुषः। अतोऽनुपलब्धिसमाख्या प्रत्यक्षाद्यनुत्पत्तिरभावस्य लिङ्गम्। वीतहेतुर्वाऽयम् दृश्यस्य सत्ता दर्शनव्याप्ता, तद्दर्शनं व्यापकं निवर्तमानं दृश्यस्य सत्तां व्याप्यां निवर्तयति'। इति। अन्यत्राऽप्युक्तम्–भवतु प्रत्यक्षात् प्रमाणान्तरमनुमानात्तु भेदो नास्ति। दृश्यस्य हि सत्ता दर्शनेन व्याप्ता, दर्शनं निवर्तमानं, दृश्यमपि निवर्तयति। व्यापक निवृत्तिर्हि व्याप्यनिवृत्त्या व्याप्ता, व्याप्याच्च व्यापकावगतिरनुमानमेव भवति। इति।

परिहरति—**तन्निरस्तमिति**। वेदितव्यमिति शेषः। व्यापकनिवृत्त्येत्यादिना– निरस्तत्त्व का उपपादन कर रहे हैं। सपक्ष में व्याप्तिग्रह (व्याप्तिज्ञान) होने पर जब पक्ष में लिङ्ग (हेतु) ज्ञान होता है, तब अनुमान होता है, तथैव यहाँ पर भी दृष्टान्तधर्मियों में (सपक्षों में) अवगत होने वाले व्याप्य और व्यापकों का अर्थात् ज्ञानाऽभाव और विषयाऽभाव का नियम = व्याप्तिनिश्चय करके और साध्यधर्मी पक्ष में साधनरूप– दर्शननिवृत्ति = ज्ञानाऽभाव को अनुमानभिन्न किसी प्रमाण से जानकर दृश्याऽभाव का अनुमान कर लेना चाहिये। अन्यथा साधनरूप दर्शननिवृत्ति = ज्ञानाऽभाव के ज्ञान को भी अभाव अभाव-

लिङ्गक अनुमान के अधीन मानने पर अनवस्था ही होगी। अर्थात् तुम्हारे मत में अभावान्तर से अभाव,- अनुमेय होने से अनवस्था प्राप्त ही है; क्योंकि लिङ्गभूत अभाव भी अभावान्तर से अनुमेय है, इसी तरह से आगे भी समझने के कारण अनवस्था के सिवाय और क्या होगा?। एवञ्च प्रमाणान्तर से अभाव को जानने के पश्चात् अनुमान होता है। अत: अभाव की प्रमाणान्तरता अर्थात् अनुपलब्धि (अभाव) भी एक स्वतन्त्र प्रमाण है—यह मानना ही होगा। अभाव को अनुमान का विषय नहीं समझना चाहिये। एवं शब्द, उपमान, अर्थापत्ति, आदि प्रमाण भी अभाव को नहीं बताते हैं। यह ध्यान में रखना चाहिये।

अभाव के सम्बन्ध में बौद्धाचार्य धर्मकीर्ति का कहना है कि जहाँ दृश्य विषय की सत्ता हो, वहीं पर दर्शन है, अर्थात् दृश्य विषय का ज्ञान है। यहाँ पर दर्शन व्यापक है, और दृश्य व्याप्य है। ज्ञान के विना विषय की सत्ता उपपन्न नहीं होती। जैसे वह्न्यभाव से धूमाऽभाव का अनुमान होता है, वैसे ही प्रकृत में व्यापकदर्शन के अभाव से व्याप्य दृश्याऽभाव का अनुमान होता ही है। इसलिये अनुपलब्धि प्रमाण को मानना व्यर्थ है—यह बौद्धाचार्य धर्मकीर्ति का कहना है। उसी का खण्डन 'यदत्र' से 'अवसीयते' द्वारा ग्रन्थ में किया गया है।

निष्कर्ष यह है कि (१) प्रत्यक्ष, (२) अनुमान, (३) शब्द, (४) उपमान, (५) अर्थापत्ति, (६) अनुपलब्धि—ये छ: (षट्) प्रमाण ही स्वीकृत किये गये हैं।

अभावोऽपि प्रमाणाऽभाव: अर्थात् अभाव भी प्रमाणाऽभाव है—इस भाष्य की व्याख्या करते हुए शास्त्रदीपिकाकार पार्थसारथि ने कहा है कि प्रमाणाऽभाव शब्द स्मरणाऽभाव का भी उपलक्षक है। इसी प्रकार प्रमाणं पञ्चकम् आदि वार्त्तिक में भी स्मरणाऽभाव को उपलक्षण ही बताया है।

शास्त्रदीपिकाकार की उक्त व्याख्या का कन्दलीकार श्रीधराचार्य ने खण्डन किया है। उनका कहना है कि जो लोग स्मृत्यभाव को भी अभाव (अनुपलब्धि) प्रमाण शब्द से कहते हैं, तो उनके इस कथन का अभावोऽपि प्रमाणाऽभाव:—इस भाष्य से विरोध होता है। तथा प्रमाणपञ्चकं यत्र वस्तुरूपे न जायते अर्थात् प्रत्यक्षादि पाचों प्रमाण भी जो अभाव का ग्रहण करते हैं, उनमें किसी वस्तु से विरोध होता है। जैसे—ये नु स्मृत्यभावमपि अभावं प्रमाणमाचक्षते तेषामभावोऽपि प्रमाणाऽभाव इति भाष्यविरोध: और प्रमाणपञ्चकं यत्र वस्तुरूपे न जायते- इत्यादि वार्त्तिक विरोधश्चेत्यलं बहुना (प्रशस्त पादभाष्य-कन्दलीव्याख्या)। अभावप्रमाण के सम्बन्ध में वार्त्तिककार कह रहे हैं—

भावात्मके यथा मेये नाऽभावस्य प्रमाणता ।
तथैवाऽभावमेयेऽपि न च भावप्रमाणता ।।
भावात्मकस्य मानत्वं न च राजाज्ञया स्थितम् ।
परिच्छेदफलत्वात्तु प्रामाण्यं स्याद् द्वयोरपि ।।

(श्लोकवार्त्तिक, अभाव परि. कारि. ४६-४७)

**यत्त्वधिकं सम्भवाख्यं प्रमाणम्, सहस्रादिसङ्ख्ययाऽवयवभूतशतादिसङ्ख्याऽवगतिः, आढक प्रमाणेनाऽवयवकुडवपरिमाणाऽवगतिः कैश्चिदिष्यते, तदविनाभावनिमित्तत्वादनुमानमेव। वटे-वटे वैश्रवणः इत्यादिकं चैतिह्यं प्रमाणमेव न भवति, निर्णयाऽभावात्। प्रामाण्येऽपि वाऽऽगमेऽन्तर्गतत्वान्न प्रमाणान्तरम्। प्रातिभाख्यामपि प्रमाणं कैश्चिदिष्टम्, श्वस्ते भ्राताऽऽगन्ता इत्यादिकम्, तत्तु लिङ्गाद्याभासजम्, अनिश्चायकत्वादेवाऽप्रमाणम्। अतो यत् काश्यपीयैः प्रतिभागम्यमृषीणां धर्माऽधर्मत्वमाश्रितं तदसारम्। लोकप्रसिद्धिरपि प्रत्यक्षाद्यन्तर्गतैवेति न प्रमाणान्तरम्। अतः षडेव प्रमाणानि। तथा च भगवद्रामायणे राम षड्युक्तयो लोके याभिः सर्वोऽनुदृश्यते इति।।**

**।। इत्यभाववादः।।**

**शङ्का**—सहस्र संख्या से उसकी अवयवभूत शतसंख्या की प्रतीति होती है, आढ़क प्रमाण- वाचक शब्द के कहने से उसके अवयव कुडव आदि परिमाण की प्रतीति होती है। आढ़क, द्रोण, खारी, वाह, निकुञ्चक, कुडव, प्रस्थ ये सब शब्द परिमाणवाचक हैं। (चतुराढको भवेद् द्रोणः) और वह प्रतीति प्रत्यक्षादि शब्दों से उपपन्न नहीं होती, इसलिये सम्भवसंज्ञक प्रमाण को स्वीकार करना होगा। तथा च—जहाँ सहस्र संख्या है, वहाँ शत संख्या का सम्भव होना निश्चित ही है। अतः सम्भव रूप प्रमाण से शतादि संख्या की अवगति होना अनुमान प्रमाण से ही सम्भव है। तदर्थ सम्भवसंज्ञक स्वतन्त्र प्रमाण को स्वीकार करने की कोई आवश्यकता नहीं है। उपर्युक्त अभिप्राय को ग्रन्थकार ने 'यत्त्वधिकं सम्भवाऽऽख्यं' से लेकर 'कुडवपरिमाणावगतिः कैश्चिदिष्यते' तक के ग्रन्थ से बताया है।

**समाधान—तदविनाभावनिमित्तत्वादनुमानमेवेति**। जहाँ पर सहस्र संख्या होगी, वहाँ शतसंख्या का होना निश्चित ही है। इस कारण सहस्रसंख्या शतसंख्या के विना निष्पन्न नहीं होती यह शतादिसंख्या का ज्ञान अनुमान से ही हो जाता है; क्योंकि व्याप्य से व्यापक का ज्ञान होना अनुमितिरूप ही होता है। एवमेव आढ़क से कुडवक परिमाण का ज्ञान भी अनुमान से ही होगा।

**शङ्का**—प्रत्येक वटवृक्ष पर जो यक्ष की प्रतीति होती है, वह तो उक्त प्रत्यक्षादि प्रमाणो मे से किसी भी प्रमाण से होना सम्भव नहीं है; क्योंकि उक्त प्रतीति के होने में इन्द्रियसन्निकर्ष (इन्द्रियसंयोग) लिङ्गज्ञान आदि कारणों का अभाव है, इसलिये ऐतिह्यसंज्ञक प्रमाणान्तर का स्वीकार करना होगा। तथा च ऐतिह्य प्रमाण से प्रत्येक वटवृक्ष पर यक्ष की प्रतीति का होना सम्भव हो सकता है।

**समाधान—वटे वटे वैश्रवणः**—यह ऐतिह्य (इतिहास) होना प्रमाण नहीं कहा

